जिंदगी भर का आराम।' वह उसी दिशा में चला और उसने एक लंबी दूरी भी तय कर ली। वह अब बाईं तरफ मुड़ना ही चाहता था कि वहाँ की जमीन थोड़ी नम थी और इसे जाने देना बेवकूफी थी। उसने सोचा, 'आज का दिन बहुत अच्छा है।'

वह आगे बढ़ता ही गया और फिर एक गड्ढा खोदा तथा वहीं से वापस मुड़ गया। पाखोम ने मुड़कर उस टीले की तरफ देखा। गरमी की वजह से उसे कुछ धुँधला सा नजर आ रहा था और उस धुँधलेपन में वह टीले पर बहुत ही मुश्किल से देख पा रहा था। पाखोम ने सोचा, 'लगता है, मैंने काफी दूरी तय कर ली है और अब मुझे इसे कुछ कम करना चाहिए।' पाखोम ने अब तीसरी ओर चलना शुरू कर दिया और अपनी चाल भी उसने तेज कर दी थी। उसने सूरज की तरफ देखा, जो कि पहले ही पश्चिम में काफी नीचे जा चुका था और वह केवल उस दिशा में 7 मील ही चला था। अभी तो उसे अपनी शुरुआतवाली जगह पर आने के लिए कम-से-कम 45 मील चलना बाकी था। वह सोचने लगा, 'नहीं, यह जगह काफी ऊपर-नीचे है और मुझे सीध में जल्दी-जल्दी जाना चाहिए। इसमें बहुत समय नहीं लगेगा, हालाँकि मैं काफी जमीन ले चुका हूँ।' पाखोम ने जल्दी-जल्दी एक छोटा सा गड्ढा खोदा और वापस टीले की तरफ जल्दी से भागा।

□

पाखोम टीले की तरफ सीधा चला, पर यह काम अब उसके लिए काफी मुश्किल था। वह पसीने में बुरी तरह से नहा चुका था। उसके नंगे पाँव कट-फट गए थे और चलने में तकलीफ दे रहे थे। वह आराम करना चाहता था, पर यह उसके लिए नामुमकिन था, क्योंकि वह सूरज डूबने से पहले रुक नहीं सकता था। सूरज देरी नहीं करता, बल्कि धीरे-धीरे डूबता जाता है।

पाखोम ने खुद से कहा, 'कहीं मैंने गलती तो नहीं कर दी? कहीं मैंने बहुत अधिक जमीन तो नहीं ले ली? मैं कुछ तेज क्यों नहीं चलता हूँ?' उसने टीले की तरफ देखा, टीला सूरज की रोशनी में चमक रहा था, मगर वहाँ तक की दूरी बहुत अधिक थी और सूरज अब क्षितिज से बहुत दूर नहीं था।

पाखोम अब बहुत तेजी से भाग रहा था। वह अपनी गति बढ़ाता जा रहा था, मगर दूरी कम होती नजर ही नहीं आ रही थी। उसने अपनी कमीज उतारकर फेंक दी; अपना जूता, बटुआ व थरमस सबकुछ उतारकर फेंक दिया। वह सिर्फ फावड़े का सहारा लेकर भागता चला जा रहा था। वह सोच रहा था, 'ओह! मैं कितना लालची था। मैंने अपना सबकुछ बरबाद कर दिया। मैं सूरज ढलने तक वहाँ नहीं पहुँच सकूँगा।' पाखोम की साँस उखड़ चुकी थी और यह सब उसकी आशंका की वजह से ही हुआ था। वह तेजी से दौड़ रहा था और उसकी पैंट पसीने से चिपक गई थी तथा उसका मुँह सूख रहा था। उसकी छाती लुहार की धौंकनी की तरह चल रही थी। उसके पाँवों ने करीब-करीब जवाब दे दिया था।

पाखोम के लिए अब यह सब बहुत तकलीफदेह था। उसने सोचा, 'कहीं वह इस तनाव से मर तो नहीं जाएगा?' वह गिरकर मरने से डर रहा था, पर वह रुका नहीं, दौड़ता ही रहा।

'मैं रुकूँगा नहीं, दौड़ता ही रहूँगा, नहीं तो वे लोग मुझे बेवकूफ कहेंगे।' वह दौड़ता गया और अब वह पास आता जा रहा था। उसे उन बाशखीरों के चिल्लाने और चीखने की आवाजें सुनाई पड़ रही थीं। उन चीखों में उसकी छाती का दर्द पहले की तुलना में और भी अधिक बढ़ चुका था।

पाखोम अब अपनी पूरी ताकत के साथ दौड़ रहा था और सूरज क्षितिज पर अभी भी नजर आ रहा था। फिर वह झाड़ियों के पीछे चला गया। इस समय सूरज खून की तरह लाल था और अब डूब भी रहा था। सूरज अब डूबने ही वाला था और पाखोम अपनी मंजिल से बहुत दूर भी नहीं था। पाखोम अभी भी देख रहा था कि टीले पर लोग उसका उत्साह बढ़ा रहे थे और उससे दौड़ने के लिए भी कह रहे थे। उसने देखा कि वह मुखिया जमीन पर बैठा है

और उसके दोनों हाथ उसके पेट पर टिके हैं। पाखोम को उसका सपना याद आ रहा था। उसने सोचा, 'शायद ईश्वर की इच्छा नहीं थी कि मैं इस अधिक जमीन पर जीवित रह सकूँ। आह, मैंने खुद को बरबाद कर डाला। मैं इस जमीन को नहीं पा सकूँगा।'

पाखोम ने सूरज की तरफ देखा, पर सूरज धरती से नीचे जा चुका था और अब उसका अंतिम हिस्सा भी क्षितिज में गायब हो चुका था। पाखोम ने अपनी अंतिम ताकत लगा दी और अपने शरीर को आगे की तरफ ढकेला; पर उसके पैरों ने उसे गिरने से बचा लिया। जैसे ही पाखोम उस टीले पर पहुँचा, तब तक अँधेरा हो चुका था। उसने देखा कि सूरज डूब चुका था। पाखोम गुर्राया और सोचने लगा, 'मेरी सारी मेहनत बेकार चली गई।'

बस, वह रुकने ही वाला था कि तभी उसने उन बाशखीरों के चिल्लाने की आवाजें सुनीं। उसे याद आया कि वह उन लोगों के नीचे ही था, इसलिए उसे सूरज डूबता हुआ मालूम पड़ रहा था, पर अभी सूरज ऊपर टीले पर नहीं डूबा होगा। पाखोम ने जोर की साँस भरी और टीले पर दौड़ पड़ा। टीले पर अभी भी रोशनी थी। पाखोम भागा। उसने सामने अपना बटुआ देखा। उसके बटुए के सामने वह मुखिया बैठा था और उसने उसके दोनों सिरे पकड़ रखे थे।

पाखोम को अपना वह सपना याद आ गया—आह! उसके पैरों ने जवाब दे दिया और वह गिर पड़ा। उसके हाथ उस बटुए की तरफ थे। मुखिया खुशी से चीखा, ''बहादुर आदमी! तुम्हारे पास एक अच्छी जमीन का टुकड़ा है।''

पाखोम का नौकर उसकी सहायता करने के लिए उसकी तरफ भागा, मगर पाखोम के मुँह से खून की धारा बह रही थी और उसके प्राण-पखेरू उड़ चुके थे।

उसे मरा देखकर बाशखीरों ने अपनी जीभें बाहर निकालकर अफसोस प्रकट किया।

पाखोम के आदमी ने फावड़ा लिया और उसके लिए सिर से पाँव तक की लंबाई की 7 फीट लंबी कब्र खोदी तथा पाखोम को उसमें दफना दिया।

❑❑❑